श्री लक्ष्मीनिवास विड़ला (श्री भाई घनश्यामदासजी के लड़के) वहां हैं। उनकी पत्नी श्री सुशीलादेवी का स्वास्थ्य कैसा है ? वहां जाने से उन्हें क्या फायदा हुआ ? वह बराबर जानकारी लेकर मुझे अवश्य लिखना। मुझे इस लड़की के स्वास्थ्य की थोड़ी चिंता रहती है। चि० शांताबाई के पिता भाई सूरजमलजी का देहांत होगया, यह तो तुम्हें मालूम हुआ ही होगा। तुमने पत्र भी भेजा होगा। चि० नानू को आशीर्वाद कहना।

उपवास के समय पू० वापूजी के पास जाकर उन्हें कष्ट मत देना।

यहां इस वर्ष वारिश ज्यादा पड़ रही है, जिससे सरदी भी ज्यादा है। इससे घूमना-फिरना भी कम हो पाता है। तुम वहां का पूरा वर्णन अंग्रेजी में लिखने का वरावर खयाल रखना। चि०धन्नू की चिट्ठी से घवराना मत।

चि० उमा का ठीक विकास हुआ है। मुझे इसके वारे में थोड़ा असंतोष रहता था। अव इसे देखकर संतोष हुआ। आशा है, यह भी होनहार लड़की तैयार हो सकेगी। अव तो चि० रामकृष्ण की ही थोड़ी फिक्र है।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३१ :

शैल आश्रम, अल्मोड़ा
२३-५-३३

चि० कमल,

तुम्हारा बंवई से लिखा पत्र मुझे यहां १९ तारीख को मिला।

चि० रामकृष्ण का स्वास्थ्य सुधरा है, ऐसा तुम्हें भी महसूस होता होगा।

मुझे हमेशा तुम्हारे आलस्य व लापरवाही के स्वभाव की थोड़ी चिंता रहा करती है। वाकी तो संतोष है । चि० रामकृष्ण के कारण भी तुम्हें अपना आलस्य हटा देना चाहिए, जिससे उसमें आलस्य की आदत न पड़ने पाये। मेरा यह अनुभव व विश्वास हो गया है कि जिस किसी के शरीर में आलस्य भरा हो या जिसकी लापरवाही के कारण आलस्य की आदत पड़ गई हो, वह कभी भी जवावदारी का सुखकारक जीवन नहीं विता सकता। मेरा वालकपन से लाड़-चाव के कारण शरीर स्थूल

व आलसी था, परन्तु मैंने हमेशा पूरा उद्योग करके बालकपन से ही जवाबदारी का जीवन बिताने की कोशिश रखी, उसका मुझे अब प्रत्यक्ष लाभ व सुख मिल रहा है।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३२ :

पूना, ३०-५-३३

चि० कमल,

तुम्हारी तारीख २८-५ की चिट्ठी व श्री वकीलजी की चिट्ठी कल मिली।

प्रार्थना के बाद दोपहर को १२-२५ पर पू० बापूजी ने नारंगी के रस से उपवास तोड़ा। वह कमजोर व थके होने पर भी प्रसन्न थे। डाक्टरों ने उन्हें कम-से-कम दो सप्ताह तक पूर्ण विश्राम लेने को कहा है।

करीब दो सप्ताह तक मेरा कार्यक्रम पूना व बंबई के बीच में अनिश्चित रहेगा। तुम श्री वकील को कह देना कि वह जल्दी न करें बल्कि तारीख ५ को जब तुम लोग यहां आ जाओगे तब उनसे मिलकर बातें हो जायेंगी।

तुम वहां पर लक्ष्मीनिवासजी बिड़ला से मिले होंगे, न कि 'लक्ष्मीनारायणजी बिड़ला से, जैसा कि तुमने चिट्ठी में लिखा है।

हिसाब के बारे में समक्ष मिलो, तब तुम अपना खुलासा मुझे समझाना।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३३ :

वर्धा, ३१-१०-३३

प्रिय कमल,

तुम्हारा २१ ता० का पत्र मिला। मैं इन दिनों काफी व्यस्त रहा। मदनमोहन ने तुम्हारे स्कूल की पुस्तिका मेरी फाइल में रख दी है; जब समय मिलेगा तब देखूंगा।

मैंने तुम्हारे स्कूल के उद्घाटन-समारोह पर अपना संदेश पहले ही भेज दिया है। आशा है, समय पर मिल जायगा।

इससे बढ़कर प्रसन्नता मुझे क्या होगी कि मैं तुम्हें जल्दी ही एक ऐसे सुशिक्षित नवयुवक के रूप में देखूं जिसकी तमाम शक्ति देश के हित में लगी हो!

शिक्षा चाहे कितनी ही गहन व व्यापक क्यों न हो, उसको ग्रहण करने का कोई अर्थ नहीं यदि वह सही मार्गदर्शन न करे और जीवन के वास्तविक अर्थ को समझने में सहायक न हो। एक बात और याद रखने को कहूंगा— और वह यह कि ज्ञान-प्राप्ति का कोई निश्चित राज-मार्ग नहीं होता। ज्ञान-प्राप्ति के लिए तो व्यक्ति को 'तपस्या' करनी पड़ती है। मस्तिष्क को केवल (विशेष) महत्त्वपूर्ण विषयों पर केंद्रित करने के लिए ट्रेनिंग देनी पड़ती है। मनुष्य को उसकी लगाम दृढ़ता से थामनी पड़ती है। ताकि उच्छृङ्खलता से इधर-उधर न भागे। तुम्हे हमेशा यह सुप्रसिद्ध कहावत याद रखनी चाहिए—

One thing at a time,
And that done well,
Is a very good rule,
That many can tell?

यदि तुम्हें अपने मस्तिष्क को सक्रिय बनाना है और उसे 'ट्रेंड' करना है, तो तुम्हें पहले अपने शरीर को स्वस्थ रखना होगा। "स्वस्थ शरीर में स्वस्थ मस्तिष्क।" अतः मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि तुमने घुड़-सवारी शुरू कर दी है। उसे नियमित रखो। उससे तुममें क्रियाशीलता आयेगी। यह बहुत अच्छी कसरत है। बस इतना ही है कि नियमित रहो। मुझे विश्वास है कि शरीर की तुलना में तुम्हारा मस्तिष्क पीछे नहीं रहेगा।

---

१ "एक समय में एक काम करो
और वह भी अच्छी तरह;
कई लोग बतायेंगे
कि यही नियम अच्छा है।"

मैं बापूजी के साथ अखिल भारत के दौरे पर नहीं जा रहा हूं। शायद मध्यप्रदेश के कुछ भागों में ही जाऊं।

रामकृष्ण के बारे में श्री वकील से मेरी ओर से पूछना कि क्या उसे वहां भेजा जा सकता है? यदि हां, तो कब? रामकृष्ण के बारे में उनका पुराना अनुभव कैसा है? क्या उसे वहां अधिक लाभ पहुंचेगा? मुझे उसकी पढ़ाई के बारे में चिंता है। मैं चाहता हूं कि उसकी पढ़ाई के बारे में कोई निश्चित प्रबंध अवश्य हो जाय।[1]

(अंग्रेजी से अनूदित) जमनालाल का आशीर्वाद

: ३४ :

वर्धा, १६-११-३३

चि० कमल,

चि० रामकृष्ण को आबिदअली के साथ भेजा है। इसके गले में सूजन है। कई डाक्टरों की राय है कि इसका आपरेशन करवाना चाहिए। आबिद-अली डाक्टरों से अच्छी तरह परिचित है। अतः अगर जरूरत समझो तो इसको दिखाकर जो उचित हो, उस तरह करवा लेना। तुम इसकी पढ़ाई की बराबर व्यवस्था कर देना। अब मैं इसकी पढ़ाई व इलाज के बारे में फिक्र नहीं करूंगा। तुम्हारी जिम्मेदारी है, ऐसा समझना।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३५ :

चिकलदा (अमरावती)
२३-११-३३

चि० कमल,

तुम्हारा १८-११ का पोस्ट-कार्ड मिला।

---

१. कमलनयनजी की अंग्रेजी की पढ़ाई में मदद हो, इसके लिए श्री महादेव देसाई ने सुझाया था कि उनके साथ सब लोग अंग्रेजी में पत्र-व्यवहार करें। इसी सिलसिले में जमनालालजी ने भी कुछ पत्र उन्हें अंग्रेजी में लिखे थे।

चि० रामकृष्ण पहुंच गया। उसके गले की तकलीफ के लिए तो आगे जाकर उसका आपरेशन डा० शाह के पास करवा ही लेना होगा; पर तुम्हारी मां को तभी संतोष होगा जबकि वह खुद अपनी हाज़िरी में आपरेशन करवाये या फिर मेरी हाज़िरी में। सो यह सब तो १० दिसंबर के बाद ही हो सकेगा।

कल तुम्हारा व आबिदअली का पत्र आया। आबिदअली ने लिख दिया है कि वह आपरेशन जल्दी करा लेगा, तब से तुम्ह री मां खूब नाराज़ व चिंतित हो रही है। बोलना-चालना भी बन्द कर रखा है। मैं उसे समझाने का प्रयत्न करूंगा। समझ जायेगी, ऐसी आशा है।

आबिदअली को भी तुम समझा देना कि जल्दी न करे। तुम्हारी मां को आपरेशन के नाम से चिंता और घबराहट हो जाती है, यह तो तुम जानते ही हो।

अपने स्वास्थ्य का हाल लिखना। परीक्षा खत्म हो गई होगी।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३६ :

गोंदिया, २३-१-३४

चि० कमल,

तुम्हारा पत्र मुझे वर्धा में ही मिल गया था। तुम अपने जो विचार लिखकर दे गये थे, वे मैंने पढ़े हैं। तुमने अपने विचार साफ-साफ लिख दिये, यह जानकर बहुत खुशी हुई। मैं तारीख २६ को वर्धा पहुंचूंगा। वहां से उनकी एक नकल पू० बापूजी के पास भेज दूंगा, और इस विषय में उन्हें पत्र भी लिखूंगा। तुम भी संक्षेप में अपना इरादा उन्हें लिख भेजना। श्री वकील से भी बातचीत की होगी। उनकी क्या सलाह है? श्री पी० एस० पाठक को भी लिखकर पूछने का विचार है।

बिहार में बहुत हानि हुई। वहां जाकर कुछ सेवा करने की इच्छा तो जरूर होती है, परंतु हाथ में लिया हुआ काम छोड़कर जाने में संकोच हो रहा है। पू०बापूजी को तार दिया है। वर्धा जाकर विचार करूंगा। समय मिले तो बंबई से जो कुछ सहायता वहां भिजवाई जा सके, वह पू० राजेंद्र-बाबू के पास भिजवाने का खयाल तुम भी रखना।

चि० रामकृष्ण ठीक रहता होगा। उसे आशीर्वाद कहना। चि० इन्दू[1] को भी कहना कि समय मिले तो पत्र लिखे।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३७ :

पटना, १९-४-३४

प्रिय कमल,

तुम्हारा १५-४ का पत्र मिला। तुम व चि० रामकृष्ण वर्धा पहुंच गये होंगे। तुम, चि० रामकृष्ण और श्री लोंढे मास्टरजी इधर होकर घूम फिर-कर अल्मोड़ा या जहां जाना चाहो जा सकते हो। पू० वापूजी से पटना में तो मुलाकात होना कठिन होगा, क्योंकि वह तो यहां २४ तारीख को कुछ ही घंटे ठहरनेवाले हैं। परन्तु उनके दौरे में जाकर तुम उनसे मिल सकते हो। मैं यहां २७ तारीख तक तो रहूंगा ही, वाद में शायद रांची जाना पड़े। तुम्हारा यहां आना निश्चित हो जाय तो दिन और गाड़ी लिख भेजना, जिससे मुझे मालूम रहे।

तुम्हारी माता आजकल ज्यादा चिंतित रहती हैं। तुम उसका समाधान कर सको तो प्रयत्न कर देखना। केशरवाई और मां वगैरा भी चिंतित रहते हैं। तुमको समय हो तो दोनों के मन को समाधान मिले, ऐसा प्रयत्न करना। मैंने चि० प्रह्लाद से भी कहा है। आज तुम्हें तार भी भेजा है। तुम्हारी मां की इच्छा हो और वह यहां आना चाहती हो और कमला भी आना चाहती हो, तो उन्हें तुम साथ ला सकते हो। जैसा तुम सवको समाधान हो वैसा करना। मैं अव ज्यादा चिंता नहीं करूंगा।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३८ :

वर्धा, ३-६-३४

प्रिय कमल,

आशीर्वाद। पटना से इलाहावाद, करंजिया, अनंतपुर, वेतूल होता

१. श्रीमती इंदिरा गांधी। उन दिनों कमलनयनजी और वह एक ही स्कूल में पढ़ते थे।

हुआ परसों यहां आया हूं ।

मेरा विचार तो १०-१२ तारीख तक यहां रहकर वंबई-पूना होकर पटना जाने का था; पर आज राजेंद्रवाबू का तार आया है कि उनके बड़े भाई महेंद्रवावू का स्वर्गवास हो गया है। इसलिए आवश्यक हुआ तो कल या परसों ही मुझे पटना जाना पड़ेगा । आज मैंनें पटना तार किया है । अतः उत्तर आने पर निश्चय होगा ।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ३९ :

वम्वई, २४-१२-३४

प्रिय कमल,

तुम्हारा २१-१२ का पत्र आज प्रातःकाल मिला । पत्र इतनी देर से मिला, यह देखकर आश्चर्य हुआ । यदि तुम्हारे लिखे अनुसार वह एक दिन देरी से, अर्थात् २२ की मेल से, भी चला होता तो भी मुझे कल मिल जाता । पत्रों के भेंजने में इस प्रकार असावधानी रखना ठीक नहीं ।

सव दृष्टि से विचार करते हुए मुझे तुम्हारा कोलम्वो जाना ही ठीक मालूम होता है । वहां जाने से तुम्हारी अंग्रेजी भी काफी सुधर जायगी तथा सामान्य-ज्ञान में भी अच्छी वृद्धि होगी । आशा है, तुम व श्री महादेव मिलकर अपनी माताजी आदि सभीको संतोष दिलाकर कोलम्वो जाने का निर्णय कर लोगे । जाना हो तो फिर जितनी जल्दी जा सको, उतना ही अच्छा है । देरी नहीं करनी चाहिए । वंबई होकर जाना पसंद हो तो मुझसे मिलते हुए चले जाना । मद्रास होकर जाना हो तो प्रोग्राम निश्चित करके मुझसे एक वार मिलकर जा सकते हो ।

पूज्य वापू व विनोवा का आशीर्वाद अवश्य प्राप्त कर लेना ।

जमनालाल के आशीर्वाद

: ४० :

वंबई, ९-१-३५

चि० कमल,

इन दिनों मैं पत्र नहीं लिख सका । आज वापूजी का पत्र मिला है कि

सीलोन में मलेरिया वंद हो जाने के वाद तुम्हें भेजेंगे। सो ठीक है। तुमने अपनी तैयारी तो प्रारंभ कर ही दी होगी।

चि० ओम के कान का क्या हाल है? अगर अभीतक विलकुल ठीक नहीं हुआ हो तो उसे यहां भेज देना ठीक होगा। वापूजी ने भी लिखा है। उन्होंने ओम को वम्वई भेजने के वारे में वर्धा तार भेजा है। मुझे पूरी हालत लिखना।

चि० मदालसा का वजन वढ़ना शुरू हुआ? उसका ठीक चलता होगा। चि०रामकृष्ण का कैसा चल रहा है? श्री नाना की व्यवस्था ठीक होगई होगी? चि० लाली राजी है। डा० खानसाहेव कल यहां आनेवाले हैं। तुम्हारी माता का दिल व दिमाग शांत होगा। उसे भी कहो कि वह अपना वजन बढ़ाकर वतायें, तव ही उसके इलाज में दूसरों को श्रद्धा पैदा हो सकती है।

तुम्हें व्यायाम व कसरत का खूब अभ्यास करना चाहिए।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ४१ :

भुवाली (नैनीताल),
२-६-३५

प्रिय कमल,

तुम्हारे ता० २७ व २९ के पत्र मिले। मैं वीच में नैनीताल गया था। वहां एक दाढ़ और एक दांत निकलवाया था, अतः तीन रोज ठहरना पड़ा। नैनीताल में यू०पी० के सरकारी अफसरों व अन्य मित्रों से मिलना हुआ। एस० पी० शाह—आई० सी० एस०, सैक्रेटरी इंडस्ट्री व एजुकेशन; साठे—आई० सी० एस०, सैक्रेटरी फाइनेंस; सर कुंवर महाराजसिंह, होम मेम्वर; हिम्मत सिंहजी, अंडर सक्रेटरी फाइनेंस; खेर—इनकमटैक्स कमिश्नर आदि से वातें हुईं। इनमें कई से पहले ही परिचित था, वाकी से अव हो गया। श्री शाह ने मुझे भोजन के लिए भी आमंत्रित किया था। श्री शाह की लड़कियों ने गायन व नृत्य दिखलाये।

चि०राम के वारे में जो तुमने अपना अभिप्राय लिखा, वह पढ़कर मुझे

बहुत सुख हुआ। मुझे तो उससे पहले से ही काफी आशा है। उसकी इच्छा हो तो तुम उसे कैमरा भेज सकते हो।

तुमने जो वर्धा से तार भेजा, उसमें एक शब्द के गलत हो जाने से दूसरा ही अर्थ निकलता था। आगे खयाल रखना चाहिए कि तार-भाषा का अर्थ है संस्कृत की सूत्र-भाषा—Conciseness and Clearness (संक्षिप्त व स्पष्ट)

बम्बई में जरूरत से ज्यादा समय व्यतीत न हो, इसका खयाल रखना।

चि० उमा की पढ़ाई का इंतजाम कर दिया होगा। अपना प्रोग्राम व कोलम्बो का पता शीघ्र लिखना। नाना की अगर कोल्हापुर में रहकर वहां का काम संभालने की इच्छा हो तो मैं उन्हें अवश्य वचनमुक्त कर सकूंगा। उन्हें जहां पूरा समाधान हो, वहां वह रह सकते हैं।

श्री केशवदेवजी से कह देना कि ज्यादा असुविधा हो तो मोटर भेजने की जरूरत नहीं। कंपनी के काम में अड़चन न पड़े और उन्हें जरूरत हो तो भेजी जा सकती है।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ४२ :

भुवाली, ८-६-३५

चि० कमल,

तुम्हारा ५ तारीख का पत्र मिला। तुम्हारे पत्र की तो मैं कई दिनों से राह देख रहा था। मैं समझता हूं कि तुम टीके लगवाने के झंझट में न पड़ो और रेल से ही चले जाओ। आते समय स्टीमर से आ जाना।

डा० जवाहरलालजी के बारे में डाक्टर की जो रिपोर्ट भेजी, सो मिली। प्यारेलालजी की बहन चि० सुशीला आजकल यहां आई हुई है। उससे मैंने रिपोर्ट को समझा। उसकी राय में तो ज्यादा घबड़ाने की बात नहीं है, फिर भी आराम और इलाज की आवश्यकता तो है ही।

डा० जवाहरलालजी का प्रोग्राम निश्चित होने पर मुझे मालूम हो जायेगा तो ठीक रहेगा। मेरा कच्चा प्रोग्राम इस प्रकार है :

२१ को रवाना होकर २२-२३-२४ मसूरी में पू० मालवीयजी तथा

अन्य मित्रों से मिलना। २५ को देहरादून। २६-२७ कनखल-हरद्वार। २८-३० दिल्ली। १ से ६ जुलाई तक कानपुर 'गणेशशंकर विद्यार्थी-स्मारक' के लिए। दो-तीन रोज में पक्का प्रोग्राम निश्चित होने पर दुकान के पते पर लिखूंगा।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ४३ :

भुवाली, १८-६-३५

चि० कमल,

तुम्हारे भेजे हुए दोनों तार मिले। तुम कुशलपूर्वक पहुंच गये तथा प्रवास में कष्ट नहीं हुआ, यह जानकर संतोष हुआ।

तुम्हारे खाने-पीने आदि का प्रबंध किस प्रकार हुआ, सो लिखना। प्रति सप्ताह मुझे पत्र देते रहना। इनमें वहां का वर्णन होगा, अतः मैं ये पत्र संभालकर रखूंगा और जब तुम आगे कोलंबो के अपने अनुभव लिखना चाहो, तब तुम इनका उपयोग कर सकते हो।

मैं दो रोज नौकुचिया ताल भी गया था।

तुम्हारे भेजे हुए फोटो तथा पत्र मिले। पैदल के रास्ते से मैं आज अल्मोड़े की ओर जा रहा हूं। साथ में पंडित रामनरेशजी त्रिपाठी भी हैं। चार-पांच रोज लगेंगे। इलाहाबाद के डा० काटजू भी साथ रहेंगे।

फर्स्ट क्लास की टिकट व खाने-पीने का क्या खर्च पड़ा? खाना कैसा मिला?

जमनालाल का आशीर्वाद

: ४४ :

करांची, ६-७-३५

चि० कमल,

तुम्हारा तारीख २६-६ का पत्र कल करांची में मिला। तुमने अपना पहले का स्थान बदल दिया, यह मालूम हुआ। मेरी तो हमेशा से यही राय रही है कि अपने कारण दूसरों को जितना हो सके, उतना कम कष्ट दें।

अतः रहने के वारे में तुम दूसरों की सुविधा का खयाल रखकर ठीक प्रवंध कर लेना। महादेवभाई का भी पत्र आया होगा।

तुम जनवरी के वजाय अव जून में परीक्षा दे सकोगे, सो ठीक है। पांच-छः महीने का फर्क पड़ जायेगा।

चि० मदू तथा जानकीदेवी शैलाश्रम में रह रही हैं। प्रसन्न हैं। तुम भी उन्हें शैलाश्रम (विन्सर), अल्मोड़ा के पते से पत्र भेज देना। वे फिलहाल वहीं रहेंगी। मुझे अव पत्र वर्धा ही दिया करना।

जमनालाल वजाज का आशीर्वाद

: ४५ :

वर्धा, १३-७-३५

चि० कमल,

तुम्हारा पत्र मुझे वंवई में मिल गया था। मैंने उसे पढ़ा। संतोष हुआ।

चि०...यहां आने वाली थी। परन्तु कल ही...का तार मिला कि वह नहीं आ रही है।

यह तार पढ़कर थोड़ा आश्चर्य तो हुआ ही, वाद में स्टेशन पर डा०...मिला था। उसे मैंने अलग ले जाकर पूछा तो मालूम हुआ कि चि०...अभी तक संवंध का निश्चय नहीं कर पाई है। मन डांवाडोल है। यह सुनकर आश्चर्य हुआ और थोड़ा वुरा भी लगा, परन्तु मैंने उसी समय ...को कह दिया कि अव वात चारों ओर फैल गई है। तथापि चि०...को संतोष नहीं है तो इस संवंध के विषय में फिर से विचार किया जा सकता है। क्या तुम्हें वंवई में इसका पता नहीं लग सका। खैर, कोई वात नहीं, तुम चिंता विल्कुल मत करना। जो कुछ होगा वह ठीक होगा। हां, तुम्हें ऐसी हालत में चि०...से पत्र-व्यवहार वंद कर देना चाहिए। उसका पत्र कोई तुम्हारे पास आये तो पहले मुझे भेजने का खयाल रखना। तुम परेशान मत होना।[1]

---

१. कमलनयनजी की जहां सगाई हुई थी, वह वाद में टूट गई। उसी की चर्चा इस तथा आगे के पत्रों में है।

: ४६ :

वर्धा, १७-७-३५

चि० कमल,

तुम्हारा तारीख ७-७-३५ का पत्र मिला। मैंने श्री आलूविहारे को भी कल पत्र भिजवाया है। वहां रहने में उनको ऐसी किसी प्रकार की असुविधा न हो, इसका तुम खयाल रखना।

तुम सेंट पीटर्स कालेज में दाखिल हो गये, सो ठीक है। तुमने अपने प्रोग्राम व डिवेट (वाद-विवाद प्रतियोगिता) के बारे में लिखा, सो मालूम हुआ। श्री महादेवभाई ने कहा कि अंग्रेजी में वहुत परिश्रम करने की आवश्यकता है। वह भी तुम्हें वरावर लिखा करते हैं।

तुम दिसंवर में यहां आने का इरादा रखते हो, सो ठीक है। तुम अव अपनी जिम्मेदारी स्वयं ज्यादा समझते हो, अतः जैसा तुम उचित समझो करना। मुझे वहां आने के लिए लिखा, सो ठीक। तुम वहां अधिक समय तक रह सकोगे तो मैं भी आऊंगा।

चि०···को आज मैंने पत्र[1] भेजा है। उसकी नकल तुम्हें भेज रहा हूं। तुम्हारा तार मिल गया। पत्र भी मिल जायेगा।

जमनालाल वजाज का आशीर्वाद

---

१. यह पत्र निम्न प्रकार है—

वर्धा, १७-७-३५

चि०······

तुम्हारे पिताजी के तार व पत्र से तुम्हारी इच्छा यह संवंध नहीं रखने की मालूम हुई। थोड़ा वुरा तो मालूम हुआ; परन्तु मैंने तुम्हें पहले ही कह रखा था कि आखिर तक तुम्हें छूट रहेगी। उसी मुताविक पत्र मिलते ही मैंने लिख दिया था कि तुम्हारी इच्छा कम है, तो तुम्हें संकोच में डालकर और किसी प्रकार का दवाव डालकर संवंध रखना उचित नहीं। तुमने मेरा पत्र पढ़ा होगा। हां, मुझे तुम्हारे विचार-परिवर्तन का निर्णय पहले मालूम हो जाता तो ज्यादा ठीक रहता। ख़ैर! जो कुछ हुआ या होता है वह ठीक ही है। अगर

: ४७ :

कोलम्बो, १८-७-३५

पूज्य काकाजी,

दो रोज पहले मैंने आपको तार और पत्र भेजा था। आज आपका दूसरा पत्र मिला।

आप मेरी तरफ से पूरा विश्वास रखिये। मेरी चिंता नहीं करें। यह तो मामूली चोट है। मुझे तो राजनीतिक कार्य करने की महत्वाकांक्षा है, उसमें असफलता की जो चोटें सहनी पड़ेंगी, वे और भी भारी होंगी। मुझे विश्वास है कि इस तरह की चोटें सहन कर हताश और निराश होने के बजाय मैं अपनेको और भी मजवूत, संयमी और दृढ़ बना सकूंगा।

कौन जानता है ईश्वर ने मेरे पूर्व कर्मोंके दंड-रूप ही यह शिक्षा दी हो, या वह मेरी परीक्षा लेना चाहता हो। मुझे ईश्वर में पूरा विश्वास है। सिवाय भले के आजतक उसने मेरा और कुछ नहीं किया। जो-कुछ बुरा

---

तुम खुद मेरे पास आकर अपने विचार प्रकट रूप से कह देतीं और फिर यह संवंध टूटता तो मुझे ज्यादा संतोष रहता। परंतु अब इसका कोई विचार नहीं करना है।

मैं तो तुम्हें यह पत्र इसलिए लिख रहा हूं कि मैंनें तो तुम्हें लड़की कहकर माना है, और ईश्वर की इच्छा रही तो मानता रहूंगा। जहां कहीं भी तुम रहोगी तुम्हारी सव तरह से उन्नति चाहता रहूंगा। तुम अगर ठीक समझो तो मुझसे उपरोक्त संवंध व पत्र-व्यवहार विना संकोच चालू रख सकती हो। अगर तुम मुनासिव समझो तो अपने विचार-परिवर्तन का खानगी पत्र मुझे भेज सकती हो। अगर संकोच मालूम हो तो कोई आवश्यकता नहीं। मेरे पास इस संवंध के वारे में तुम्हारे जो पत्र वगैरा हैं क्या वे तुम्हें भेज दिये जायें? तुम्हारा भविष्य का क्या प्रोग्राम है? कहां पढ़ने का निश्चय किया है? इस संवंध के टूटने के वारे में मने पूज्य वापूजी से कह दिया है व चि० कमल को भी लिख दिया है।

जमनालाल के आशीर्वाद

किया मालूम होता था, वह भी कालांतर से समझ में आ जाता था कि वह भला ही था; और उसके लिए मैं ईश्वर को हमेशा धन्यवाद देता रहा। मैं आलस्यवश प्रार्थना आदि तो नहीं कर पाता, परंतु मैं अपनेको ऐसी परिस्थिति में नहीं डालता कि ईश्वर मुझे अपने ( ईश्वर के ) अस्तित्व के बारे में भुलावा दे।

मेरा यदि कुछ भी विकास हो रहा है तो यह ईश्वर के प्रति आंतरिक श्रद्धा, भक्ति और प्रेम के कारण हैं। और यही वजह है कि मैं हमेशा संतोषी और आनंदी रहता हूं। इस स्थिति के लिए मैं आपका ऋणी हूं, यह कहकर आपके ऋण को कम नहीं करना चाहता। पू० विनोवाजी का भी मैं हमेशा के लिए ऋणी हो गया हूं। सद्भाग्य से मुझे ऐसे कई मौके आये जबकि उनकी ईश्वर में अटल भक्ति और विश्वास देखकर मैं आश्चर्यचकित हो जाता था। यद्यपि इस शक्ति की मुझे पूरी कल्पना नहीं है, फिर भी उसकी उपयोगिता और कीमत से मैं वाकिफ हूं। पू० बापूजी में भी यही शक्ति है, जिससे वह इतनी दृढ़ता, निडरता और आत्मविश्वास से काम करते हैं।

एक तरह से तो यह बहुत ही अच्छा हुआ कि यह संबंध टूट गया। मैं जब भी अपने भावी कार्यक्रम का विचार करता था, तो मुझे इस छोटी उम्र में शादी कर लेना बहुत खटकता था। मुझे हवाई जहाज आदि चलाने और भी कई साहसिक कार्य करने की इच्छाएं थीं, वे शादी करने के बाद उस तरह पूरी नहीं कर पाता। मेरी जवाबदारी और ही कुछ हो जाती। जब मैं.....को अपना जीवन-साथी बनाने का वचन दे चुका था, तो अपने विचार हमेशा उसी पर केंद्रित करने लगा था।

पर संभव है कि यदि मेरी शादी नहीं हुई, तो मेरा पतन भी हो। परन्तु मेरी उन्नति करने का मौका भी मुझे उसीमें ज्यादा है। मैं पतित होने से घबराता नहीं, मुझे पाप का भी डर नहीं; परंतु मैं उससे सावधान रहने की कोशिश करता हूं। पूज्य बापूजी ने जो लिखा था कि "अभी कमल को बहुत-कुछ सीखना-सिखाना बाकी है," उसका मुझे पूरा खयाल है। अपनी कमजोरियों को मैं ज्यों-ज्यों अनुभव करता हूं, मेरा आत्मविश्वास बढ़ता ही जाता है।

मुझे जब ऐसे विचार आते थे कि शादी करना बंधन में पड़ना है तो

मैं उन्हें रोक देता था। परंतु अब ईश्वर ने मुझे फिर एक मौका दिया है कि मैं अच्छी तरह सोच लूं। फिर मुझे सबसे ज्यादा संतोष और सुख इस का है कि संबंध टूटा तो वह भी अपनी ओर से नहीं। मैं नहीं समझता, इससे ज्यादा और क्या भला हो सकता था !

इस नई परिस्थिति का लाभ लेते हुए यद्यपि मैं आपको आज निश्चित रूप से नहीं लिख सकता हूं कि मैं आगे शादी करना पसंद करूंगा या नहीं, क्योंकि उस तरफ मैंने विचार करने की चेष्टा ही नहीं की। इतना ही नहीं, विचार आते थे तो रोकता था। फिर भी, अभी यही अच्छा है कि कहीं भी मेरे संबंध के विषय में अपनी तरफ से चर्चा न करें। शायद एक या दो महीने के भीतर मैं आपको निश्चित कुछ कह सकूंगा।

मेरी यही इच्छा है कि परमात्मा मुझे आपका विश्वासपात्र बनावे और वह शक्ति दे जिससे मैं आपकी आशाओं को कार्य-रूप में परिवर्तित कर सकूं।

आपने मुझे लिखा कि जरूरत समझूं तो मैं आपके पास चला आऊं; यह पिता के नाते आपको शोभा देता है। परंतु आप मेरी तरफ से निश्चिंत रहिये। सामान्य बेचैनी के सिवाय जब मैं विचार करता हूं तो मेरा बोझा मुझे बहुत हलका मालूम देता है। शायद संबंध का टूट जाना मेरे अभ्यास के लिए भी अच्छा साबित होगा।। अब मुझे एकाग्र होने का ज्यादा अच्छा मौका है।

परिस्थिति को देखते हुए मैंने···को तथा उसके पिताजी को पत्र लिखना जरूरी समझा। उनकी नकलें आपको भेजता हूं। आप अपनी राय लिखियेगा।

मेरे यहां होते हुए यदि मुझे यूरोप जाने का पासपोर्ट मिल सकता हो तो आप कोशिश कर देखियेगा। पू० बापूजी को तथा पू० महादेवभाई को प्रणाम कहें। विशेष कुशल !

आपके बालक

कमल के प्रणाम

: ४८ :

वर्धा, २०-७-३५

चि० कमल,

तुम्हारे दो तार व तारीख १६-७ का पत्र पढ़कर संतोष हुआ और सुख मिला। तुम्हारा तार पू० वापू, महादेवभाई, काका सा० को वहुत पसंद आया। मेरे मन में जो थोड़ी चिंता थी वह तुम्हारे तार से दूर हो गई। तुमने थोड़ी भूल की। जब वंबई में तुम्हें थोड़ा संदेह हो गया था कि मन स्थिर नहीं है, व कुछ मित्र लोग वुद्धि-भेद कर रहे हैं तो अच्छा होता कि तुम मुझे इशारा कर देते। खैर, अनुभवों से ही मनुष्य सीखता है। मुझे भी इस घटना से काफी सीखने को मिला है।

अपनी माता को तुम एक सुंदर पत्र अवश्य लिख भेजना—शैलाश्रम के पते पर। अपने रहने, खाने-पीने, पढ़ाई की व्यवस्था श्री आलूविहारे की सलाह व संतोष के माफिक कर लेना। आशा है, वह खर्च ले लेंगे।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ४९ :

वर्धा, २२-७-३५

चि० कमल,

तुम्हारा १८-७ का पत्र आज मिला। तुम्हारे विचारों में ईश्वर पर विश्वास देखकर मन को सुख मिला। ईश्वर तुम्हारी सद्‌बुद्धि वनाये रखे। मेरा तो हरदम आशीर्वाद व ईश्वर से प्रार्थना है कि वह तुमको सच्चाई के मार्ग पर कायम रखते हुए देश की सेवा के लायक वनाये। फिलहाल तो मैं तुम्हारे संबंध का विचार नहीं करूंगा। तुम पूर्णतया समझ-विचारकर जव मुझे लिखोगे या मुझसे मिलोगे, तव ही विचार करना है।

इस घटना से मेरे विचारों में भी थोड़ा फर्क हुआ है। उस संबंध में तुमसे मिलने पर विचार-विनिमय होगा। मेरी समझ से तुमने जो पत्र ···को तथा उसके पिताजी को भेजे, उनकी भाषा-भाव तो ठीक हैं, परंतु तुम्हें अव एकवारगी पत्र-व्यवहार उनसे वंद ही कर देना चाहिए। उनकी दृष्टि से यह ठीक होगा। अन्यथा उनपर नैतिक दवाव पड़ने या फिर से

आकर्षण पैदा होने का डर है। अपनेको इस प्रकार अब खेंचना तो है नहीं। और अगर पत्र भेजो तो भी मेरे ही मार्फत भेजना उचित है। कोई जवाब आये तो लिखना। मेरे पत्र का हाल में कोई जवाब नहीं आया है। तुम्हारे पासपोर्ट के बारे में तुम जब दिसंबर में आओगे, तब विचार करना ठीक रहेगा। आजकल १०-१५ दिन तो मेहमान व कमेटी की धूम रहेगी।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५० :

(वर्धा, ६-८-३५) ?

चि० कमल,

तुम्हारे लिखे मुताबिक आश्रम-भजनावली, गीता, गीताई व 'हरिजन' भेजने की व्यवस्था करने को दामोदर को कह दिया है।

तुम्हारी माता का सांत्वना का सुन्दर पत्र तुम्हें मिला, यह पढ़कर संतोष हुआ। पत्र मुझे भी मिला है।

कांग्रेस के आफिस लेने के बारे में तुम्हारे विचार जाने। सरदार साहब को अभी तुम्हारा पत्र पढ़ने को दिया है।

श्री राजेंद्रबाबू, सरदारजी वगैरह अभी यहीं रहेंगे।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५१ :

इलाहाबाद, ४-९-३५

चि० कमल,

तुम्हारा पत्र मिला। सीकर, जयपुर तथा दिल्ली का कार्य समाप्त करके मैं १ सितंबर को यहां आया। सीकर में जाटों के बारे में वहां के सीनियर आफिसर, केप्टन वेब तथा जयपुर के आई०जी०पी०, मि०यंग से बातें हुईं। जाटों के मामले में जाटों की ओर से भी भूलें तो हुई हैं, पर वे यह भी नहीं चाहते कि केप्टन वेब को निकाला जाय। केप्टन वेब द्वारा किसानों का हित होने की संभावना भी है। जाटों के घोड़ी पर बैठने के बारे में राजपूत लोगों की भी राय मैंने ली। श्री रावराजा तथा अन्य राजपूत

नेताओं को इसमें आपत्ति नहीं मालूम होती।

जयपुर में वाइस-प्रेजीडेंट सर वीचम सेंट जॉन से भेंट हुई। वह आदमी ज़रा कड़ा मालूम हुआ। उससे जाटों के प्रति सहायता की कम आशा है।

मैं जयपुर से दिल्ली आ गया था। अजमेर नहीं आ सका। तुम्हारा अजमेर का लिखा पोस्ट-कार्ड दिल्ली में मिला। लोहारू में जाटों पर अत्याचार हुआ है, इस बारे में स्वतंत्र जांच की आवश्यकता है। बीच में एक रोज के लिए मेरठ और हापुड़ भी हो आया था।

कानपुर में स्व० गणेशशंकरजी के स्मारक का फंड संग्रह करने के लिए मैं तथा टंडनजी प्रयत्न कर रहे हैं। ता० ७ तक मैं यहां रहूंगा।

मेरी भी अल्मोड़ा जाने की इच्छा है, क्योंकि इन दिनों बहुत भारी कामकाज रहा। कुछ विश्राम मिल जाय। परंतु वर्धा में आवश्यक काम अटका पड़ा है, इसलिए वहां जाना जरूरी है। करीब १२ अक्तूबर से आगे एक सप्ताह मद्रास में वर्किंग कमेटी तथा अ० भा० कां० कमेटी की सभा है। उसके बाद यदि हो सका तो कुछ रोज आराम करने की दृष्टि से मेरा कोलम्बो आ जाने का विचार है। यदि आना संभव हुआ तो निश्चित सूचना दूंगा। वहां किसी होटल में शाकाहारी भोजन का प्रबन्ध हो सकेगा या नहीं, लिखना। किसी मित्र के यहां उतरना मैं पसन्द नहीं करूंगा; इससे तो दूसरों को बिना कारण तकलीफ होती है।

तुम्हारी दिसम्बर की छुट्टियां कब से कबतक हैं, यह लिखना। दिसम्बर में तुम मेरे साथ वर्धा में या जहां मैं रहूं, वहां रहो, यह मैं पसंद करूंगा।

अभी पं० ज़वाहरलालजी की रिहाई की सूचना मिली थी। उनसे फोन पर बात भी हुई। उनसे मिलने के लिए इलाहाबाद जा रहा हूं।···से व उसके माता-पिता व बड़ी बहन से बहुत देर तक खुलासेवार स्पष्ट बातचीत हुई। मैंने उनके यहां की जो स्थिति देखी, उससे प्रायः सब ही यह संबंध रखना चाहते हैं।.···भी फिर से विचार कर रही है। अब वह अधिक विचारपूर्वक सोच रही है। उसने मुझसे खासकर दो बातें कहीं। एक तो उसने कहा कि मुझे दूसरे लड़के से कमल का मिलान करने का मौका नहीं दिया गया। एकदम कमल का नाम मेरे सामने रखा और सभीने जोर दिया

कि तुम्हें यह संबंध स्वीकार कर लेना चाहिए। यानी मुझे स्वतंत्रतापूर्वक विचार का मौका नहीं मिला। मेरे ऊपर घरवालों के प्रेम का एक प्रकार का दबाव रहा। दूसरे उसने कहा कि कमल के 'मेनर्स' मुझे पसंद नहीं हैं।

आखिर यह निश्चय हुआ कि अभी संबंध छूटा न समझा जाय। बातचीत चल रही है व विचार हो रहा है। फिर भी चि०···अपनी जिम्मेदारी पर यह संबंध करना पसंद करे, और तुम्हें भी स्वीकार हो तो यह संबंध पक्का हो जाय, अन्यथा दोनों स्वतंत्र रहोगे। अब तुम अपने विचार दिल खोलकर स्पष्ट मुझे लिख भेजना। तुम्हारा पत्र आने पर मुझे अधिक विचार करने का मौका मिलेगा।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५२ :

कानपुर, ६-९-३५

प्रिय कमल,

मैंने कल तुम्हें एक पत्र दिया है। मिला होगा। मैं इलाहाबाद से कानपुर पं० जवाहरलालजी के साथ ही हवाई जहाज से लौट गया था। आज फिर इलाहाबाद जा रहा हूं। श्री राजेन्द्रबाबू ज़रूरी मिलना चाहते हैं। वहां से बरेली जेल में खां साहब से मिलूंगा। अपने गत पत्र में तुमने सीलोन के बारे में लिखा है। तुम्हें मालूम होगा कि उस समय मैं कान के आपरेशन के कारण अखबार आदि बहुत कम पढ़ता था और सीलोन के हालात से पूर्णतया वाकिफ नहीं था। मेरा खयाल है कि पू० महात्माजी ने इस बारे में पत्र-व्यवहार किया है। उनका शायद यह मानना है कि सीलोन का संगठन भी बराबर नहीं है और वहां ठीक से काम नहीं हो पाता है। मैं समझता हूं कि तुम इस विषय में पू० बापूजी से पत्र-व्यवहार करो। वहां से कई लोगों ने बापू को यह भी लिखा है कि बाहरी मदद की जरूरत नहीं, ऐसा मेरा अंदाज है, पक्का नहीं मालूम।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५३ :

शैल आश्रम (अल्मोड़ा)
१०-९-३५

प्रिय कमल,

मेरा कानपुर से भेजा हुआ पत्र मिला होगा। तुमने ध्यानपूर्वक पढ़ा होगा। तुम्हारी जो राय हो, वह मुझे साफ तौर से लिख भेजना। मेरे मन में तो यही जंच रही है कि अगर चि०···प्रसन्नतापूर्वक तुमसे संबंध करने को तैयार हो तो तुम तो यही संबंध सबसे ज्यादा पसन्द करते होगे। अगर मेरी यह समझ सही न हो तो तुम्हें साफ कह देना चाहिए, क्योंकि अब यह प्रश्न मैं अपनी पद्धति से तय करना चाहता हूं। अगर किसी कारण से तुम्हारा मोह या प्रेम न रहा हो तो साफ लिख भेजना। अगर तुम्हें इस संबंध से संतोष है तो मुझे तो रहेगा ही। परन्तु मन में दो ही प्रश्न उठते हैं। एक तो चि०···बहुत मज़बूत (स्वास्थ्य में) नहीं है, दूसरे उसपर पश्चिमी ढंग के वातावरण का अधिक असर है। शायद हम लोग चाहते हैं उस प्रकार के धार्मिक तथा नैतिक सिद्धांतों पर उसका विश्वास दृढ़ नहीं दिखाई देता। अगर उसमें सत्य का आग्रह होता तो इतनी कमजोरी सामने नहीं आती। तुम्हारे अंदर पूरा आत्म-विश्वास हो कि इस नाजुक व उड़नेवाली लड़की से संबंध हो जाने पर भी सुखी रह सकोगे और उसे भी अपने मार्ग पर लाकर सुखी बना सकोगे, तो मुझे फिर कोई चिंता नहीं रहती। मैंने तो उसे भुवाली में वचन दिया था, उसी प्रकार उसे लड़की का प्रेम देता रहूंगा व उसकी उन्नति चाहता रहूंगा। तुम इस पत्र का जवाब यहां भेज सकते हो। मेरा यहां तारीख २० तक रहना होगा।

मेरे साथ यहां चि० सफिया, नर्मदा, दादा धर्माधिकारी, दामोदर व कानपुर से जानकीदेवी भी साथ हैं। जानकी व नर्मदा तो कानपुर में गंगा में डूबते-डूबते बच गईं। यह एक ईश्वर की दया का ही कारण है। जो होता है, वह ठीक होता है।

मुझे लगता है कि तुम्हारा समय फिजूल की लिखा-पढ़ी तथा अन्य बातों में विशेष चला जाता होगा। तुम्हें अब अपनी परीक्षा की खूब अच्छी तैयारी का खयाल रखना चाहिए।

व्यायाम, मन में दृढ़ संकल्प, लगन व खान-पान में हलका भोजन व कम आहार रखने से आलस्य कम होगा और उत्साह व स्फूर्ति ज्यादा मालूम दे सकेगी। तुम खुद ही विचार करते हो, तब मुझे चिंता करने का कोई कारण नहीं रह जाता है।

जब कभी समय मिला तो तुम्हें बौद्ध धर्म का सही ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए। मुझे तो बुद्ध के जीवन से बहुत लाभ पहुंचा है। और भी पहुंचना संभव है। यहां आराम व शांति ठीक मिल रही है।

श्री दादा धर्माधिकारी से जैसे-जैसे परिचय बढ़ता जाता है, सुख मिलता है। वे विद्वान और सुलझे हुए व्यक्ति हैं।

चि० सफिया तो अब कमला, मदालसा, नर्मदा के माफिक हो गई है।

चि० दामोदर खूब ही प्रेम से सेवा व मेहनत करता है।

जमनालाल के आशीर्वाद

: ५४ :

अल्मोड़ा, २४-९-३५

चि० कमल,

तुम्हारे दो पत्र मिले।

तुमने अपने प्रोफेसरों की रिपोर्ट भेजी, सो देखी। इनकी कापी तो तुम्हारे पास होगी ही। व्याकरण व निबंध के बारे में प्रोफेसर की राय पर विचार करना चाहिए। साथ ही उस दिशा में कोशिश करना भी आवश्यक है। भाषा, शैली एवं व्याकरण को सुधारने के लिए अंग्रेजी उपन्यासों का पढ़ना वे आवश्यक समझते हैं। आशा है, तुम इस दिशा में अवश्य अमल करोगे। भूगोल के अभ्यास के लिए पब्लिक लाइब्रेरी में जाने की उन्हें आवश्यकता मालूम देती है।

शायद तुम्हारे पास इन रिपोर्टों की नकलें न हों, इसलिए ये वापस भेज रहा हूं। ताकि तुम उनको देखकर उसके अनुसार सुधार कर सको।

तुम्हारे स्पष्ट विचार पढ़कर सुख मिला। विवाह-संबंध के बारे में मेरी तो यह राय है कि तुम विशेष विचार न करो। इस विशेष परि-स्थिति में मित्रों को भी न लिखना ठीक रहेगा। चि०···को स्वतंत्रतापूर्वक विचार करने दिया जाये। उसकी इच्छा व आग्रह तुमसे मिलने का होगा तो इस प्रकार की व्यवस्था हो जायेगी। अपनी ओर से विशेष आग्रह नहीं रखना है। मेरी उससे ठीक-ठीक बातें हुई हैं।

तुम्हारा पत्र चि०···के पिताजी को अभी नहीं भेजूंगा। उनका या चि०···का कोई पत्र आयेगा और उस समय तुम्हारे विचार उन्हें बताना आवश्यक मालूम देगा तो मैं भेज दूंगा। तुम्हारे पास उनकी ओर से या चि०··· का कोई पत्र आये और वे तुम्हारे विचार जानना चाहें तो तुम उन्हें लिख देना कि तुमने अपने विचार मुझे लिख भेजे हैं। अतः वे मुझ से जान लें।

मेरा इस समय शायद कोलम्बो जाना नहीं होगा। दिसम्बर में तुम्हें मेरे पास आना पड़ेगा। इसलिए अभी मद्रास आने की जरूरत नहीं।

श्री मोहगांवकर असिस्टेंट मैनेजर होकर अक्तूबर के अखिर तक कोलम्बो जायंगें। उसकी अच्छी तरक्की हुई है। वह तुम्हें मिलता रहेगा।

श्री महादेवभाई का पत्र था कि तुम्हारी खबरें उन्हें इन दिनों नहीं मिलीं। मैंने लिख दिया है कि मेरे पास पत्र आते रहते हैं।

तुम अपने अभ्यास में अधिक ध्यान लगाने का प्रयत्न तो रखते ही होगे।

मुझे हर इतवार वर्धा पत्र भेज सको तो भेज दिया करो। ज्यादा चिंता व बोझ रखने की आवश्यकता नहीं।

आज बापूजी का जन्म-दिन है। दादा (धर्माधिकारी) का अभी सुंदर प्रवचन शुरू होनेवाला है।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५५ :

वर्धा, १३-११-३५

चि० कमल,

तुम्हारे पत्र यथासमय मिल गये थे। पढ़कर संतोष हुआ। तुम्हारे

हृदय की शुद्धता एवं वुद्धि की स्थिरता कें वारे में मुझे अधिक विश्वास होता जा रहा है। तुमने उचित ही किया।

तुम्हारे पत्र पू० वापू को पढ़ाकर चि०···के पिताजी को अपने अंतिम निर्णय के साथ भिजवा दिये हैं। आशा है, अव तुम इस विषय को भुला दोगे तथा अभ्यास में पूरी तरह जुट जाओगे।

तुम्हारी मां तथा मदू के पत्र आते रहते हैं। मदू को तो काव्यमय पत्र लिखने कीस्‍ फूर्ति होती रहती है। कल उसका एक लंवा सुंदर पत्र आया है।[1]

चि० राधाकृष्ण के विवाह की तारीख हाल में निश्चित नहीं हुई है। संभव हुआ तो दिसम्बर में, नहीं तो जनवरी में राधाकृष्ण, प्रह्लाद और भेरू तीनों के विवाह होंगे।

परसों अंवुजम्मा यहां आई थीं। उसके द्वारा चि० ओम की कुशलता का संतोषप्रद समाचार मिला। उसकी अंग्रेजी में अच्छी प्रगति हो रही है।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५६ :

वर्धा, १-१२-३५

चि० कमल,

तुम्हारा तारीख २५-११ का पत्र मिला। तुम्हारी इच्छा तीनों-चारों विवाहों में सम्मिलित होने की है, तथा तुम कांग्रेस और साहित्य-सम्मेलन पर भी हाजिर रहना चाहते हो, सो जाना। दोनों साध लेना तुम्हारी शक्ति के वाहर हैं, ऐसा मैं नहीं कहता। परंतु इस सव में खर्च होनेवाले समय से अपने अभ्यास की हानि-लाभ का अन्दाज तुमको कर लेना होगा।

चि० प्रह्लाद का विवाह तारीख १८ जनवरी को है। राधाकृष्ण का तारीख २८ जनवरी को है। सफिया का विवाह २६ जनवरी को है।

कांग्रेस संभवतः मार्च के अंत में या अप्रैल के दूसरे सप्ताह में होगी। अप्रैल में भी हो सकती है। अभी निश्चित नहीं हुआ है, क्योंकि असेंवली के अधिवेशन मार्च में होते हैं। मार्च में वजट पर वहस चलेगी। फलतः असें-

---

१. देखिये पत्र सं० ११५

बली के मेम्बर कांग्रेस में सम्मिलित नहीं हो सकेंगे। इसलिए बहुत मुमकिन है कि कांग्रेस-अधिवेशन अप्रैल में हो। कांग्रेस के समान सम्मेलन की भी तारीखें अभी अनिश्चित हैं। ईस्टर की छुट्टियों में सम्मेलन के होने की संभावना है।

मेरा प्रोग्राम यद्यपि निश्चित नहीं हुआ है, तो भी तुम मेरे साथ रह सकोगे। इंग्लैंड जाने के बारे में तुमने अपने विचार लिखे, सो जाने।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५७ :

वर्धा, ७-१२-३५

चि० कमल,

तुम्हारा पत्र मिला। तुम्हारे स्वास्थ्य के समाचार जानकर चिंता होती है। तवीयत सुधारने की दृष्टि से यहां आना आवश्यक प्रतीत होता हो तो तुम यहां आ सकते हो। अन्यथा मेरे खयाल से यहां आने में तुम्हारा समय व्यर्थ ही नष्ट होगा।

तुम फेल होकर विलायत जाओ, यह कल्पना मुझे ठीक नहीं लगती। इसमें प्रतिष्ठा को धक्का ही लगता है। और फिर यदि यहां सफलता नहीं मिल सकती, तो वहां सफलता मिल ही जायगी, इसमें संदेह होता है। परंतु इसका यह अर्थ नहीं कि तुम अपना स्वास्थ्य बिगाड़कर भी अभ्यास करो। तवीयत अच्छी नहीं रहती हो तो यहां आ जाना अच्छा है। मुझे उसमें संतोष है। फेल होने का अर्थ तो यही है कि उस कार्य में अपना मन नहीं लगता। सहज ज्ञानवाला होशियार विद्यार्थी परीक्षाओं में फेल हो, इसका कोई कारण नहीं दीखता। यहां आना होगा तो यहां अभ्यास नहीं हो सकेगा, इस बात का पूरा खयाल रखकर ही आना चाहिए। स्वास्थ्य के लिए परीक्षा का मोह छोड़कर भी आ सकते हो।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ५८ :

कोलम्बो, १०-१२-३५

पू० काकाजी,

आपका पत्र मिला। भारत आने के बारे में अभी मैं कुछ निश्चय नहीं कर पाया हूं।

विलायत जाने के विषय में मेरा ऐसा कहना नहीं है कि मैं नापास होकर ही विलायत जाऊंगा। लेकिन किसी कारणवश सफल न हुआ, तिसपर भी मैं विलायत जाऊं, इसमें मैं किसी प्रकार की हानि नहीं देखता। प्रतिष्ठा में यदि धक्का पहुंचेगा तो वह नापास होने से पहुंचेगा, विलायत जाने से नहीं।

एक कार्य को हाथ में लेकर उसमें सफलता प्राप्त करना सर्वथा उचित ही नहीं, प्रशंसनीय है। लेकिन किसी कारणवश सफलता प्राप्त नहीं करने से यदि प्रतिष्ठा को धक्का लगता है, तो ऐसी प्रतिष्ठा की मैं कीमत नहीं करता।

आखिरकार मुझे यही देखना है कि मेरा ज्यादा-से-ज्यादा लाभ किधर है। यदि ऐसा करने में कुछ लोगों को गलतफहमी हो जाये तो उसे मैं नहीं बचा सकता, न मुझे उसकी परवाह ही करनी चाहिए।

असमर्थता तो इस बात की है कि जून की परीक्षा के रिजल्ट अगस्त २२ को इंग्लैंड में मालूम हो सकते हैं और सितम्बर की परीक्षा की आखिरी तारीख अप्लीकेशन के लिए अगस्त २५ है। यदि मैं पास हो गया तो मुझे सितम्बर की परीक्षा में बैठने की जरूरत नहीं। अन्यथा सितम्बर में परीक्षा देने से (क्योंकि यह परीक्षा तब इंग्लैंड में देनी होगी) अक्तूबर के पहले उसका रिजल्ट आ जाता है और मैं १९३६ के अक्तूबर में ही कालेज में भरती हो सकता हूं। इसमें भी असफल होने पर जैसा कि मैंने पहले लिखा है, 'लिटल गो' नाम की परीक्षा देकर भी भर्ती हो सकता हूं। इस परीक्षा के लिए एक-दो रोज पहले अप्लीकेशन दे देना काफी होता है।

मान लिया कि इतना सब करने पर भी कालेज में भर्ती न हो पाया तो यहां जनवरी १९३६ में न बैठकर विलायत में दूसरी परीक्षा में बैठूंगा। और इसी विषय का अध्ययन करूंगा कि एक होशियार

'कामनसेन्स' वाला लड़का आखिर एक ही परीक्षा में कितनी वार नापास होता है।

सब तरह से असफल होने से जो चार-पांच वर्ष विलायत में खराब करने की इच्छा है, वह चार-पांच महीनों में ही पूरी करके यशस्वी हो घर लौट आऊंगा।

यदि प्रतिष्ठा पर इससे धक्का पहुंचता है तो मेरी प्रतिष्ठा होगी तभी तो पहुंचेगा! अभीतक मैंने किया ही क्या है, जिससे मेरी प्रतिष्ठा हो। आपके पुत्र कहलाने मात्र से यदि कुछ झूठी प्रतिष्ठा जबरदस्ती मेरे पल्ले बंधी होगी तो उसके नष्ट होने में किसी प्रकार की हानि मैं नहीं देखता। कम-से-कम दुनिया तो आपके लाड़ले बेटे की कीमत कर ही लेगी और सिर्फ, आपका पुत्र हूं, इस वजह से 'एक्सप्लाइट' होने से बचेगी।

इतने पर भी आप यही अच्छा समझें कि मुझे यहीं से परीक्षा पास करके जाना चाहिए तो जनवरी तक मैं यहां रहने को तैयार हूं।

मेरे स्वास्थ्य के बारे में चिंता न करें। करने की जरूरत हो तो अभ्यास के विषय में ही है। विशेष कुशल,

कमल के प्रणाम

: ५९ :

वर्धा, १७-१२-३५

चि० कमल,

तुम्हारा पत्र मिला। मैंने अपने विचार अपने गत पत्र में ही स्पष्ट रूप से लिखे हैं। तुम विलायत जाने की फिक्र न करते हुए, इस परीक्षा में पास होने की कोशिश करो। तुमको मैंने अपने विचार तो मद्रास में भी स्पष्ट रूप से बताये हैं। अधिक बातें तो मिलने पर हो सकेंगी।

मेरा यह मानना है कि जिस आदमी का दिल पढ़ाई में नहीं लगता हो, उसको पढ़ाई में न पड़कर अपनी रुचि के किसी अन्य कार्य में पड़ना चाहिए।

बीच में पू० बापू का स्वास्थ्य नरम हो गया। ब्लड-प्रेशर बढ़ गया था। अब तबीयत ठीक है, आराम की बहुत जरूरत है।

आजकल यहां खूब मेहमान आते रहते हैं। सरदार, राजेन्द्रबाबू, कृपालानी व डा० जीवराज मेहता अभी हैं।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ६० :

वर्धा, १-२-३६

चि० कमल,

इन दिनों मेरे नाम तुम्हारा कोई पत्र नहीं आया। मैं भी तुम्हें नहीं लिख सका। मुझे भी यह मास प्रायः चिंता में विताना पड़ा। पहले पू०बापूजी के स्वास्थ्य की चिंता थी, बाद में तीन-चार विवाहों की व्यवस्था वगैरह की रही। आशा है, अब शायद थोड़ा आराम मिल जाय। दस-बारह दिन में पांच विवाह हुए व दो सगाई का निश्चय हुआ। विवाह प्रह्लाद-पन्ना, भैंरू-मणी, सफिया-शादुल्ला, अमरचन्द पुंगलिया-स्नेहप्रभा (विधवा, साथ में दो वर्ष की लड़की), राधाकृष्ण-अनसूया के हुए। यहां खूब मित्र-मंडल जमा हुआ था। काफी भीड़ रही। सगाई चि० कृष्णदास गांधी की मनोज्ञादेवी, (हीरालालजी अग्रवाल की कन्या) से की गई है।

चि० सीता (गंगाविसन की लड़की) की सगाई की बात भी हुई है। सगाई अभी पक्की नहीं हुई है। जल्दी ही होना संभव है। लड़का अमरावती कालेज में फर्स्ट ईयर में पढ़ता है। २१ वर्ष का है।

वर्धा, कलकत्ता, बम्बई में प्रायः तुम्हारी याद की गई। तुम्हारे विवाह संबध के बारे में मेरी राय तो तुम जानते ही हो। विवाह करके ही तुम्हें यहां से यूरोप जाना चाहिए। मेरी इस राय में लगभग अन्य सब ही गुरुजनों की राय भी शामिल है। जैसे पू० बापू, काका सा०, जाजूजी, विनोबा आदि। अब रहा लड़की का प्रश्न। वैसे तो कई लड़कियों के प्रस्ताव हैं, पर इस समय दो प्रस्ताव खास मेरे सामने हैं। उनमें से एक कानपुर के पास फर्रुखाबाद में है। श्री रामकुमारजी ने उसकी बहुत तारीफ की है। दूसरी कलकत्ता में है जिसके बारे में पंडित नेकीरामजी शर्मा, सीतारामजी सेक्सरिया, बसंतलालजी मुरारका तथा अन्य मित्रों ने कहा है। मेरा इस समय इस लड़की की ओर झुकाव है।

यह ताराचन्दजी घनश्यामदास वाले लक्ष्मणप्रसादजी पोद्दार की लड़की सावित्री है। इस बार मैट्रिक की परीक्षा देगी। इस लड़की सहित परिवार के सब सदस्य यूरोप हो आये हैं। लड़की होशियार व बहादुर है। हवाई जहाज चलाना भी सीखने का निश्चय किया है। घोड़े आदि पर बैठती है। अंग्रेजी ढंग से हाल में रहती है। पिछले वर्ष मैंने लड़की को देखा था। लड़की के पिता श्री लक्ष्मणप्रसादजी तो बिलकुल तैयार हैं। आखिरी फैसला तो तुम्हारे लड़की को देख लेने तथा लड़की के तुम्हें देख लेने पर ही हो सकेगा। लड़की की उमर १६ के करीब होगी। तुम्हें इस विषय में जो कुछ कहना हो, वह मुझे लिखना। मैं एक बार कलकत्ता जाकर श्री-लक्ष्मणप्रसादजी व सावित्री से खुलासेवार बात कर लेना चाहता हूं। कई सामाजिक व राजनैतिक कारणों से भी मुझे यह कलकत्ते वाला संबंध ज्यादा अच्छा मालूम देता है। अभी इसकी चर्चा तुम अन्य मित्रों से पत्र द्वारा न करना।

तुम्हारा स्वास्थ्य ठीक रहता होगा। पढ़ाई ठीक चलती होगी। परीक्षा खतम करके ही आने का विचार है या बीच में ही आना होगा? लिखना।

तुम्हें यह तो मालूम हुआ ही होगा कि चि० नागर (गंगाबिसन का भाई) १७ वर्ष का हो गया था। काशी-का-बास के पास बाघ आया। उसे देखने दूसरे दो लड़कों के साथ वह गया था। बाघ ने उसपर हमला किया। घायल होने पर भी वह बहादुरी के साथ चलता हुआ पैदल घर आया। उसे इलाज के लिए सीकर ले जाया गया था। वहां तीसरे रोज चल बसा। उसने खूब बहादुरी व हिम्मत दिखाई। इसका पूरा वर्णन तुम्हें बाद में भेजूंगा। चि० गुलाबचन्द सीकर गया है। विवाह के समय इस घटना से मन में विचार तो जरूर रहा।

जमनालाल का आशीर्वाद

: ६१ :

कोलंम्बो, ३-२-३६

पूज्य पिताजी,

आज बहुत दिनों के बाद आपको पत्र लिख रहा हूं। मेरा अभ्यास-क्रम

ठीक चलता है। इकोनामिक्स में मुझे डर लगता है अन्यथा पास होने की आशा रखी जा सकती है। टेनिस खेलना मैंने शुरू कर दिया है। दस-एक रोज से खेलता हूं। मेरे मास्टर कहते हैं कि टेनिस हमेशा खेलता रहूं तो दो-तीन वर्ष में अच्छे खिलाड़ी हो जाओगे।

मैं पंद्रह-बीस रोज में ही, विलायत में लंदन मैट्रिक की जो परीक्षा सितम्बर १९३६ होनेवाली है उसके लिए, फीस भेजने का निश्चय कर चुका हूं। जिससे यहां जून में किसी कारणवश नापास हो गया तो लंदन में फिर परीक्षा में बैठ सकूंगा।

गंभीरता से सोचने तथा मनन करने के बाद मैं इस निश्चय पर पहुंचा हूं कि विलायत मुझे अवश्य जाना है और परिस्थितियों को देखते हुए मुझे देर-से-देर अगस्तमें ही हिंदुस्तान से निकल जाना चाहिए।

विलायत में मैं निम्न प्रकार का अध्ययन पांच वर्ष में पूरा करना चाहता हूं।

१–अर्थशास्त्र (मुख्य विषय) इसके साथ राजनीति, बैंकिंग, या कामर्स आदि अन्य विषय, जो मुझे वहां जाकर उपयोगी जान पड़ें, लूंगा। इसकी बी० ए० (इकोनामिक्स) की डिग्री लूंगा। साथ ही बैरिस्ट्री भी करनी है। यदि संभव हुआ तो यूरोप के भिन्न-भिन्न देशों की दो यूनिवर्सिटियों में मिल कर इस अध्ययन को पूरा करना है। इंग्लैंड और फ्रांस या जर्मनी अथवा और किसी अन्य देश में—जिससे राजकीय तथा स्वतंत्र राष्ट्रों की शिक्षा दोनों का लाभ मिले। यह तो कालेज-शिक्षा हुई। इसके अलावा जितने प्रकार की मुख्य राजनीतिक विचारधाराएं, खासकर पाश्चात्य देशों में, प्रचलित हैं, उनका पारस्परिक तथा तुलनात्मक अध्ययन हिंदुस्तान की परिस्थिति के दृष्टिकोण में लेते हुए तथा ऐतिहासिक दृष्टि से करना है।

२—विमान चलाना तथा किसी भी एक खेल में, जैसे—टेनिस, क्रिकेट, हाकी, फुटबाल आदि, (खासकर टेनिस) में निपुणता प्राप्त करने की चेष्टा करना, तथा शौक के रूप में छुट्टियों आदि में घुड़-सवारी, तैरना, स्केटिंग, फोटोग्राफी, बोटिंग, टाइपराइटिंग-शार्टहैंड आदि का ज्ञान, जो थोड़ा-बहुत है भी, तो उसको ठीक तरह से हस्तगत करना।

३—जितना भी संभव हो, किसी धर्म का ऐतिहासिक, सामाजिक

राजनीतिक तथा व्यावहारिक दृष्टि से विश्लेषण करते हुए, बौद्ध, इस्लाम तथा हिन्दू धर्म का समन्वयात्मक दृष्टि से ज्ञान प्राप्त करना।

४–भ्रमण में यूरोप तो पूरा घूमना ही है, और हो सके तो आते-जाते समय अमेरिका, चीन, जापान का भी भ्रमण करना है।

इतना कोर्स पूरा करने के लिए मैं चार वर्ष पर्याप्त समझता हूं। इसके अलावा एक वर्ष दक्षिण अमेरिका में अमेजन या दक्षिण अफ्रीका में कांगो प्रदेश या आर्क्टिक प्रदेश अथवा अन्य कहीं (हिन्दुस्थान में ही) 'एक्सप्लोरेशन' (खोज) की भी महत्त्वाकांक्षा भरी है। इसकी मैं अपने चरित्र तथा मानसिक प्रगति के लिए जरूरत समझता हूं।

खर्च का मुझे बराबर अंदाज नहीं है, पर मेरी समझ है कि निम्न प्रकार खर्च होगा :

१–कालेज-शिक्षा तथा वैरिस्ट्री, रहना, खाना, पीना इत्यादि १५०००)
२–वैमानिक शिक्षा ५०००)
३–भ्रमण, खोज-जांच, कपड़े-लत्ते, बीमारी व अन्य खर्च ५०००)

मैंने तो अपनी तरफ से हिसाब करते समय ठीक-ठीक गुंजाइश रखी है। परंतु शिक्षा में १५०००) पूरे होंगे या नहीं, इसमें ज़रा शंका है। थोड़े-कम ज्यादा हो सकते हैं, पर सब मिलकर २५०००) से ज्यादा खर्चा नहीं होना चाहिए, ऐसी मेरी समझ है।

विवाह के संबंध में मैं इस निश्चय पर पहुंचा हूं कि अभी कम-से-कम तीन वर्ष तक तो किसी भी हालत में (विलायत जाऊं या न जाऊं) कुछ नहीं करना है। उसके बाद परिस्थिति के अनुकूल जो कुछ भी उचित मालूम दे, उस प्रकार देखा जायेगा।

विलायत जाते समय भी मैं किसी भी प्रकार की प्रतिज्ञा आपके या अन्य किसीके सामने नहीं करूंगा। लेकिन किसी भी समय, किसी भी कारण से अथवा विना कोई कारण बतलाये भी आप या पूज्य बापूजी मुझे हिन्दुस्तान लौट आने का आग्रह करेंगे या मुझे इस प्रकार आने का आदेश देंगे, तो मैं अपना सारा कार्यक्रम छोड़कर एकबार आना तो कर्त्तव्य समझूंगा।

इन विषयों पर आपके विचार मुझे मालूम हैं। उन सबका विचार करते हुए ही मैंने आपको यह पत्र लिखा है। अब मेरा जून के पहले तो वहां

आना संभव है नहीं, तथा जन में आने के बाद समय इतना थोड़ा रहेगा और मुझे विलायत जाने की तैयारी भी करनी पड़ेगी।

४-२-३६

आपका पत्र अभी-अभी मिला। विवाह के विषय में मैं किसी भी तरह का विचार करने के लिए अपनेको अभी तैयार नहीं पाता हूं। आप सब लोगों की सलाह के विरुद्ध यह निश्चय करते हुए मुझे काफी दुःख रहा। मुझे यह भी खयाल है कि ऐसे निश्चय से मैं अपनी जिम्मेदारी वहुत वढ़ा लेता हूं। इतना सब होते हुए मैं दूसरा किसी भी प्रकार का निश्चय करने के लिए अपनेको असमर्थ पाता हूं। फिर भी आप लोगों की आज्ञा होगी तो मैं श्रद्धापूर्वक विवाह के लिए अनुमति दे भी दूंगा। लेकिन ऐसा करने में मैं अपने प्रति तथा जिस लड़की से विवाह करूंगा उसके प्रति पूरा न्याय करने से वंचित रहूंगा। आपका पत्र मिलने के पूर्व जो विचार मैं लिख चुका हूं, वे ज्यों-के-त्यों अभी कायम हैं। मुझे पूरा विश्वास है कि आप मुझे मेरे जीवन को जोखिम में देखते हुए भी स्वतंत्रता देंगे। यदि किसी भी समय मुझे विवाह करने की इच्छा हुई तो मैं पहले आपको ही इत्तिला दूंगा, इसका आप पूरा भरोसा रखें। मैंने कोई किसी तरह की प्रतिज्ञा तो की नहीं है।

नागर की वीरोचित मृत्यु सुनकर दुःख तो हुआ, लेकिन और किसी तरह मरने से इसी तरह मरना ठीक था। मैं अपने लिए भी ऐसी ही मौत को पसंद करूंगा। भगवान जाने, इतनी हिम्मत और वहादुरी मेरे में है या नहीं।

मैंने शंकर को एक पत्र लिखा था। उसका जवाव आया है। दोनों पत्र आपको भेजता हूं। आप पढ़कर मुझे विना देर किये वापस भिजवा देवें।

मेरा स्वास्थ्य अच्छा है। टेनिस खेलने से मन प्रफुल्ल रहता है। आप किसी प्रकार की चिंता नहीं करें। पत्र का जवाव शीघ्र दें।

वालक

कमल के प्रणाम

: ६२ :

सावरमती, १२-२-३६

चि० कमल,

चरखा-संघ की बैठक के लिए मैं यहां आया था । तुम्हारा पत्र मुझे यहां आने पर मिला ।

चि० सतीश का पत्र एक तरह से ठीक मालूम हुआ । लड़का होनहार है इसमें तो मुझे कोई संदेह है ही नहीं । यदि तुम्हारा इंग्लैंड जाने का निश्चित हो जाये तो यह मेरी भी राय है कि किसी संस्कारी, चरित्रवान अंग्रेज कुटुम्व में ही तुम रह सको तो विशेष लाभदायक हो सकता है । बहुत-सी वातें स्वाभाविक तरह से सीखने को मिल जायेंगी ।

विवाह-संवंध के वारे में तुम्हें विशेष आग्रह न करने के लिए और एक प्रकार से तुमको स्वतंत्रता देने के लिए भी मैं तैयार हो जाता, परंतु मेरे सामने जिन होनहार लड़कियों के प्रस्ताव हैं, उनको देखते हुए व अन्य गुरुजनों की सलाह को ध्यान में रखते हुए, मैं तुम्हारे हित की दृष्टि से ही इस वात को सामने रख रहा हूं । सतीश भी तो संवंध करके ही यहां से गया है ।

पर मेरी वात रहने भी दो तो भी यदि पू० वापू एवं विनोवा को तुम संतुष्ट कर सकोगे तो फिर मेरे पास कुछ अधिक कहने को नहीं रहेगा ।

सारी वातों का विचार करते हुए मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि छुट्टियों में तुम इधर आ सको तो आना ठीक होगा । कांग्रेस में भी हाजिर रह सकोगे । अवकी वार प्रदर्शनी का भी एक नया रूप देखने को मिलेगा । वातावरण भी नया रहेगा । तुम उस तरफ घूमना चाहते हो तो इधर भी घूम सकते हो । पू० वापू एवं पू० विनोवा से वातें भी हो सकेंगी । इससे भविष्य का प्रोग्राम निश्चित करने में सहायता मिल सकेगी । मौसम गर्मी का होने की वजह से धूप की कुछ तकलीफ तो रहेगी, परंतु इससे तुम डरोगे नहीं, ऐसी आशा है ।

सतीश का पत्र अंवालाल पटेल को पढ़ने के लिए दिया है । काका साहव के साथ वह यहां मिला था । अंवालाल की इच्छा भी विवाह करके ही यूरोप जाने की है, ऐसा कल उसने व काका साहव ने मुझे कहा है ।

कई होनहार नवयुवक, जो विवाह किये विना यूरोप वगैरा गये हैं, उनके जीवन में काफी धक्का पहुंचा है। मुझे तो जितने विचारवान व भविष्य के सोचनेवाले मिले हैं, उनमें से प्रायः सभीकी यही राय सामने आई है कि विवाह करके ही बाहर भेजना ठीक है। तुम और विचार करो। तुम्हारी छुट्टी कब से कबतक है, लिखना।

श्री कु० म्यूरियल लस्टर (वापू की लंदन की मेजवान ) तारीख २२-२-३६ को कोलम्बो जा रही हैं। तुम्हारा पता उन्होंने कल लिख लिया है। तुम्हारे बारे में मैंने उनसे बात भी की है। तुम भी हो सके तो जरूर मिल लेना; भली बाई हैं।

जमनालाल का आशीर्वाद

६३ :

वर्धा, २७-२-३६

चि० कमल,

आज के अखवारों से यह जानकर आश्चर्य व दुःख हुआ कि श्री आलूविहारे के जलूस में चार आदमी मारे गए तथा श्री आलूविहारे स्वयं घायल होकर अस्पताल में पड़े हुए हैं। मैं समझता हूं तुम भी उस जलूस या सभा में अवश्य होगे। मैंने आज तुम्हारे नाम एक तार भी भेजा है[1]। उसकी नकल इसके साथ है। तुम्हारा पत्र आने से सब हाल विदित होंगे। अबतक तुम्हारी तरफ से तार भी आ जाना चाहिए था। जो लोग गोली के शिकार हो गये उनके कुटुम्बियों के प्रबंध तो वहां की सरकार या जनता करेगी ही। श्री आलूविहारे की तबीयत के हाल मुझे बराबर लिखते रहना।

---

1. Thank God Aluvihari's merciful escape. Hope condition satisfactory My heart felt sympathy with the bereaved May God protect Cylon from us by cult association.

Jamnalal Bajaj

तुम्हारे मन पर इस घटना का क्या असर पड़ा ? लिखना । पर तुम अपना अभ्यास जारी रखना । उसमें ढील मत आने देना ।

जमनालाल का आशीर्वाद

पुनश्च—आज अखवार में वहां की खवर पढ़कर मन में विचार चल रहा है ।

: ६४ :

८, एंडरसन रोड,
कोलम्वो, १-३-३६

पूज्य पिताजी,

आपका पहला पत्र, तार तथा दूसरा पत्र, सव साथ ही आज मिले । गोलीकांड की घटना के समय मैं उनके स्थान मातले में ही होता, परन्तु उसी रोज मिस म्युरियल लेस्टर आनेवाली थीं, इससे नहीं जा सका । वहां जाता तो श्री आलूविहारे की मोटर में ही होता । और यदि मरता नहीं तो घायल तो जरूर ही हुआ होता ।

आपको मेरा पहला पत्र मिला होगा । मैं इस घटना के वाद आपको तार करनेवाला था, लेकिन यह सोचकर कि आप ज्यादा चिंतित होवेंगे, मैंने तार नहीं किया; लेकिन दूसरे ही रोज अखवारों की कटिंग जितनी मिलीं, आपको भेज दीं । शायद वे आपको समयपर पहुंच गई होंगी । एक-दो रोज में दूसरी कटिंग भी भेजूंगा । अभीतक ९ आदमी मर चुके हैं । एक-दो वहुत वुरी हालत में हैं । उनका वचना कठिन लगता है ।

श्रीयुत आलूविहारे के चुनाव का नतीजा २४ ता० को निकला । वहुत वड़ी संख्या से जीते हैं । चुनाव में उनके विरुद्ध तीन उम्मीदवार खड़े हुए थे । उन लोगों ने काफी पैसा खर्च किया था तथा श्री आलूविहारे पर गंदे व भद्दे आक्रमण किये गए । चुनाव के नतीजे से जव चारों ओर खुशी हो रही थी, विरोधियों ने श्री आलूविहारे पर गोली चलाकर घातक हमला किया । गोली के पांच वार हुए, उनमें तीन तो खाली गये । दो के सिर में चोट आई है । वे अस्पताल में हैं । उनकी तवीयत सुधर रही है । चिंता की वात नहीं

है। इस गोलीबार से, जो कि इनके एक विरोधी के ड्राइवर ने किये थे, पांच आदमी मर गए तथा १५ बुरी तरह घायल हुए हैं। गोलीवार के वाद आमने-सामने जोरों की मार-पीट हो गई थी। पुलिस नहीं आती तो कई और खून होते।

इस घटना से सारे सीलोन में खलवली मच गई है। श्री आलूविहारे के मरने तक की अफवाह उड़ गई थी। उनके पिताजी की भी मृत्यु के समाचार आये थे। उनकी अवस्था अस्सी-पचासी वर्ष की है। परन्तु सब आनंद में हैं। यहां के अखबारों की कटिंग आपको भेजता हूं, जिससे आपको पूरी कल्पना हो जायेगी। ये कटिंग महादेवभाई को भी वता दें।

श्री आलूविहारे यहां वहुत प्रख्यात हैं और जनता उन्हें खूब चाहती है। उनकी तवीयत के हाल पूछने दूर-दूर से दिन-रात मेरे पास भी टेलीफोन आते रहे और इस पत्र को लिखते-लिखते भी मुझे टेलीफोन सुनने व समाचार देने उठना पड़ता है।

इस इलेक्शन में खास वात ध्यान में रखने की यह है कि तीनों प्रतिस्पर्धी श्री आलूविहारे के मित्रों में से ही हैं, तथा तीनों की आपस में अनवन रहती थी, क्योंकि सभी चुनावों में वे आपस में लड़ते रहते थे। इतना होने पर भी अवकी उन्होंने एक होकर आलूविहारे के विरुद्ध गलत वातें फैलाने का प्रयास किया, पर विफल रहे। इससे क्रोध में आकर उनका खून तक करने को उतारू हो गए।

श्री आलूविहारे को मैं यहां (कोलम्बो) ले आया हूं। वह अब चलते-फिरते हैं। उनका स्वास्थ्य ठीक है। घाव भर रहे हैं। ड्रेसिंग करते समय आज मैं उनके पास ही था। चिंता की कोई वात नहीं है।

शायद आपको मालूम नहीं होगा कि उनके पिताजी का चौरासी वरस की उम्रमें पिछले वुधवार को स्वर्गवास हुआ। उन्हें निमोनिया हो गया था। मरने के आधे घंटे पूर्व मैं उनके पास ही था। वे वहुत ही प्रतिष्ठित व्यक्ति थे। उन्होंने सरकार का भी विरोध किया था। सरकार ने लगान वढ़ा दिया तो उन्होंने वढ़े हुए लगान को देने से इंकार कर दिया और अड़ गये, तथा दूसरे किसीको वसूल भी नहीं करने देंगे, इसकी चुनौती भी दे दी। नतीजा यह हुआ कि उनका इलाका छोड़ वाकी सारे सीलोन में से 'वढ़ा हुआ

